आश्रयाधिक्ये यथा—

किमधिकमस्य ब्रूमो महिमानं वारिधे र्हरि र्यत्र ।
अज्ञात एव शेते कुक्षौ निक्षिप्य भुवनानि ॥

आश्रिताधिक्ये यथा—

युगान्तकाल--प्रतिसंहृतात्मनो जगन्ति यस्यां सविकाशमासत ।
तनौ ममु स्तत्र न कैटभद्विषस्तपोधनाभ्यागम-सम्भवा मुदः ॥

अधिकं ॥४२॥

**'अन्योन्यमुभयोरेकक्रियायाः कारणं मिथः ।'**

यथा—माधव्याः श्रीर्माधवेनैव रम्या माधव्यैवोत्फुल्ला या माधवश्रीः ।

---

सम्पूर्ण वैरूप्य में विचित्रालङ्कार होता है, किञ्चित् वैरूप्य में अधिक अलङ्कार होता है,आधार आधेय के मध्यमें एक का आधिक्य की विशालता होने पर अधिक नामक अलङ्कार होता है। आधार आधेय का न्यूनत्व अधिकत्व होकर वैरूप्य होने से अधिक होता है, दोनों के मध्य में एक का वैरूप्य होने से विषम होता है, सामान्य विशेष न्याय से जानना होगा।

आश्रयाधिक्य का उदाहरण—

वारिधि की महिमा अधिक रूप से क्या कहूँ, श्रीहरि निज कुक्षि में निखिल भुवन को रखकर जिस में शयन करते हैं।

आश्रित का आधिक्य का उदाहरण—

श्रीकृष्ण के शरीर में प्रलय काल में सकल ब्रह्माण्ड रहते हैं, और उन से उद्गत भी होते हैं, किन्तु ब्राह्मण दर्शन से जो उनका जो आनन्द होता है। उसका ठहने का स्थान का सङ्कुलान उस शरीर में नहीं होता है। यहाँ आधारभूत नारायण शरीर की, अपेक्षा से आधेय भूत आनन्द का आधिक्य से अधिक नामक अलङ्कार हुआ है, ।

अधिकं ॥२२॥

अधिकालङ्कार में उभय का कथन हेतु उभय घटित अन्योन्यालङ्कार का निरूपण करते हैं।

कर्त्तृ भूत पदार्थद्वय की एकक्रिया का परस्पर करण विधान

इत्यन्योन्यश्रीसमुल्लासहेतू एतौ यद्वद् यामिनी-यामिनीशौ ॥
अन्योन्यं ॥४३॥

**यदाधेयमनाधारमेकं चानेक-गोचरं।**
**किञ्चित् प्रकुर्व्वतः कार्य्यमशक्यस्येतरस्य वा।**
**कार्य्यस्य करणं दैवाद्विशेष स्त्रिविध स्ततः ॥**

क्रमेण यथा—

'वकीमुखानां हि हरेररीणां दौर्जन्यसंघा अमुना हतानां।
सहास्यकारुण्यमुखै गुणोघै स्तिष्ठन्ति विज्ञै रिह गीयमानाः ॥'

'राधाग्रतश्च परतोऽपि च पार्श्वतश्च
श्रोत्रे च चक्षुषि च वाचि च मानसे च।
केनाध्वनैष मदनो हृदि मे प्रविश्य
मां हन्ति हन्त ! किमियं न निराचकार ॥'

---

ही अन्योन्य नामक अलङ्कार है।

माधवी की श्रीमाधव से ही रम्या होती है, माधव श्रीउत्फुल्ला माधवी ही है, परस्पर का उल्लास का हेतु परस्पर ही है, जिस प्रकार यामिनी एवं यामिनीश है, चन्द्र रजनी के द्वारा शोभित होता है, रजनी भी चन्द्र से शोभिता होती है ॥ अन्योन्यं ॥४३॥

आधाराधेय घटित विशेषालङ्कार का वर्णन करते हैं। अनाधार आधार रहित आधेय की स्थिति होने से विशेष अलङ्कार होता है। यह एक प्रकार है, एकवस्तु युगपद् अनेक स्थानस्थित होने से द्वितीय प्रकार होता है। कार्य्य करने में असमर्थ होने पर दैव से वह सम्पन्न होने पर तृतीय प्रकार होता है, त्रिविध लक्षण से विशेष नामक अलङ्कार तीन प्रकार हैं, पर्याय अलङ्कार में एक की अनेक स्थान में स्थिति हैं, वह क्रम से होता है, प्रकृतस्थल में युगपद् होता है, द्वितीयविध विशेषण के साथ इस का भेद है। अलङ्कारान्तर से विलक्षण होने से इसका नाम विशेष हुआ है।

उदाहरण—श्रीहरि के द्वारा निहत वकासुरादि हैं, विज्ञगण

'नयनयुग-विधाने राधिकाया विधात्रा
जगति मधुरसाराः सञ्चिताः सद्गुणा ये।
भुवि पतिततदंशै स्तेन सृष्टान्यसारै
र्भ्रमर-मृग-चकोराम्भोज-मीन्योत्पलानि।

विशेषः ॥४४॥

**व्याघातः स तु केनापि वस्तु येन यथाकृतं।**
**तेनैव चेदुपायेन कुरुतेऽन्य स्तदन्यथा॥**

यथा—चन्द्रावली प्रणयरूपगुणैः प्रयत्न
व्यक्तीकृतै र्व्यरचयत् स्ववशं बकारिं।
श्रीराधिका तु सहजप्रकटै र्निजैस्तै
र्व्यस्मारयत्तमिह तामपि हा कुतोऽन्याः॥

---

श्रीहरि के कारुण्य गुणों का कीर्त्तन करते रहते हैं।

अग्र में राधा पृष्ठ के और राधा; पार्श्व में राधा, श्रवण में चक्षु में वाणी में मन में राधा है, किस मार्ग से मदन हृदय में प्रविष्ट हुआ है, मुझे हनन कर रहा है, इसका निराकरण नहीं हुआ है।

श्रीराधिका के नयन युगल का निर्म्माण करने में विधाता ने विशेष यत्न किया है, और जगत् के समस्त सार मधुर गुणों का संग्रह किया है, उस समय पृथ्वी में उसका जो अंश विशेष गिरा है, उस से ही आपने भ्रमर मृग चकोर अम्भोज मीन उत्पल की रचना की है। विशेषः ॥४४॥

तृतीय प्रकार विशेष अलङ्कार में अन्य करण प्रस्तावोत्थान से व्याघात अलङ्कार का निरूपण होता है, कर्त्ता जिस उपाय से जिसका स्थापन किया है, उस से ही यदि अन्य व्यक्ति उसका अन्य प्रकार कर देता है, तो उसको व्याघात नामक अलङ्कार कहते हैं।

अपर का करण के द्वारा पूर्व करण का व्याघात होने से व्याघात अलङ्कार होता है।

उदाहरण—चन्द्रावली प्रयत्न के द्वारा प्रणयरूप गुणों से श्रीकृष्ण को वश किया है, श्रीराधाने तो निज सहज प्रकट गुण से

**सौकर्य्येण च कार्य्यस्य विरुद्धं क्रियते यदि ।**
**सोऽपि व्याघातः । . . . . . .**

यथा — इहैव त्वं तिष्ठ द्रुतमहमहोभिः कतिपयैः
समागन्ता राधे मृदुरसि न चायास-सहना ।
मृदुत्वं मे हेतुः सुभग ! भवता गन्तुमधिकं
न मृद्वी सोढ़ा यद्विरह-कृतमायासमसमं ।।

अत्र कृष्णेन राधाया मृदुत्वं सहागमनहेतुत्वेनोक्तं । तथा च प्रत्युत सहगमने ततोऽपि सौकर्य्येण हेतुतयोपन्यस्तं ।। व्याघातः ।।४५।।

**परं परं प्रति यदि पूर्व्वपूर्व्वस्य हेतुता ।**
**तदा कारणमाला स्यात् ।।**

---

उस को अन्यथा करके श्रीकृष्ण को वशीभूत कियाहै, और चन्द्रावली को भी भूला दिया है ।

अन्य प्रकार व्याघात का लक्षण करते हैं—एक हेतु को लेकर प्रतिवक्ता यदि वक्ता के मत का विपरीत प्रतिपादन करता है, तब वह भी व्याघात अलङ्कार होता है, इस मत में वक्ता के मत का व्याघात होने से व्याघात नाम होता है ।

**श्रुतं कृत धियां सङ्गात् जायते विनयः श्रुतात् ।**
**लोकानुरागोविनयान्न किं लोकानुरागतः ।।**

राधे ! तुम यहाँ पर ही रहना मैं कोईएक दिनों में लौटकर आ रहा हूँ । तुम कमला हो क्लेश सहन तुम न कर सकोगी, राधा बोली हे सुभग ! मेरा कारण है, मृदुता, तुम चले जाने से विरह कृत क्लेश अत्यधिक होगा, उसे मृद्वी होकर सहन करना असम्भव ही होगा । प्रथम कृष्ण ने राधा को मृदु कह कर साथ चलने के लिए मना कर दिया, राधा ने उस मृदु हेतु को लेकर कहा, साथ चलने में क्लेश कम होगा, किन्तु विरह से क्लेश अधिक होगा । व्याघातः ।४५।

हेतु घटित कारण मालालङ्कार का निरूपण करते हैं । जब परपर पदार्थ के प्रति पूर्व पूर्व पदार्थ कारण हो जाता है, तब वह

यथा—वंशीस्वनै गोपवधूगणाहृतिर्गोपीहृते रासमहामहोत्सवः ।
रासोत्सवाद् वाञ्छित-पूर्त्तिरीशितु स्तत्पूर्त्तितोऽभूत् सुखसंभृतं जगत् ।

कारणमाला ॥४६॥

**तन्मालादीपकं पुनः ।**
**धर्मिणामेकधर्मेण संबद्धो यद्यथोत्तरं ॥**

यथा—त्वयि कृष्णरणप्राप्ते धनुषा सादिता शराः ।
शरैररि-शिर स्तेन भू स्तया त्वं त्वया यशः ॥

अत्रासादनक्रिया धर्म्मः । मालादीपकं ॥४७॥

**पूर्व्वं पूर्व्वं प्रति विशेषणत्वेन परं परं ।**
**स्थाप्यतेऽपोह्यते वा चेत् स्यात्तदेकावली द्विधा ॥**

---

कारणमाला अलङ्कार होता है। कारणों की माला श्रेणी, कारण माला है।

उदाहरण—वंशीनाद से गोपबधूयों का आहरण हुआ, गोपियों का आगमन से रास महामहोत्सव हुआ, रासोत्सव से श्रीकृष्ण का वाञ्छित की पूर्त्ति हुई उनकी पूर्त्ति से जगत् तृप्त हुआ ॥
कारणमाला ॥४६॥

माला दीपकालङ्कार का वर्णन करते हैं—अनेक धर्मिका एक धर्म गुण क्रिया रूप से उत्तरोत्तर सम्बन्ध होने से माला दीपक होता है। अप्रस्तुत प्रस्तुत का एकधर्म से सम्बन्ध होना दीपक है, वह श्रेणि रूप मालारूप होने से मालादीपक होता है, उदाहरण—

हे कृष्ण रण उपस्थित होने से तुमने धनुष में शरका संयोजन किया, उस शरों से शत्रुयों का मस्तक गृहीत हुआ, उससे भू व्याप्त हुआ और तुम्हारी कीर्त्ति व्याप्त हो गई, यहाँ आसादन धर्म है। वह शरादि के द्वारा उत्तरोत्तर कर्म रूप से सम्बन्ध होने से माला दीपक हुआ ॥४७॥

क्रमिक विशेषण घटित एकावली नामक अलङ्कार का वर्णन करते हैं। पूर्व पूर्व विशेष्य के प्रति पर पर विशेष्य का स्थापन

गुणा हि गोपीतति-हारिणो हरे र्गोपीततिः प्रेम-परिप्लुताशया
प्रेमा हरेरिन्द्रियचित्तहारको हरिश्च तस्या वशतामुपागतः ।।

यथा वा—'सरो विकसिताम्भोज मम्भोजं भृङ्गसङ्गतं ।
भृङ्गा यत्र ससङ्गीताः सङ्गीतं स-स्मरोदयं ।।'

'न तद्वनं यन्न विहारमङ्गलं नासौ विहारः शुभगीतभृन्न यः ।
गीतं न तद् यन्नहि वंशिकाकृतं वशी न सा कृष्णमुखानुगा न या ।।

क्वचिद् विशेष्यमपि यथोत्तरं विशेषणत्वे स्थापितमपोहितं च दृश्यते ।

यथा—कुञ्जं भाति न सन्तप्तं कुञ्जेऽस्मिन् राधिकाऽविशत् ।
राधायां मिलितः कृष्णः कृष्णेऽजनि रतिस्पृहा ।।

एवमपोहनेऽपि ।। एकावली ।।४८।।

## उत्तरोत्तरमुत्कर्षो वस्तुनः सार उच्यते ।'

---

विशेषण रूप में करते हैं, अथवा निषेध करतेहैं। तब स्थापन अपोहन भेद से दो प्रकार एकावली अलङ्कार होता है। विशेषण सामानधिकरण व्यधिकरण रूप से होता है। एक विशेषण का क्रमिक आवली घटित होने से एकावली होता है।

**क्रम से उदाहरण**—हरि का गुण गोपाङ्गना का हरण कारी है, गोपीगण प्रेम पूर्णान्तःकरणा हैं, प्रेम श्रीहरि का चित्त हरण कारी है, हरि श्रीराधा से वशीभूत हैं।

सरोवर में कमल विकसित है, अम्भोज में भृङ्ग सङ्गत है, भृङ्ग सङ्गीत युक्त है, उस सङ्गीत से स्मरोदय होता है। वह वन नहीं जहाँ मङ्गल विहार नहीं है, वह विहार विहार नहीं है, जहाँ शुभगीत समूह नहीं है, वह गीत नहीं है, जो वंशी से निर्गत नहीं है, वह वंशी वंशी नहीं है—जो कृष्ण मुख से निनादित नहीं हुई। कहीं पर विशेष्य भी यथोत्तर विशेषण रूपसे स्थापित तथा निषिद्धहोताहै।

कुञ्ज सन्तप्त नहीं है, कुञ्ज में राधिका का प्रवेश हुआ है। राधा के साथ कृष्ण का मिलन हुआ, कृष्ण में रति स्पृहा जगी, इस प्रकार अपोहनमें भी होता है। एकावली।। ४८।।

यथा—गीर्भू र्लीला युवतिषु वरैः सद्गुणैः सारभूता
स्ताभ्यः सा श्री स्तत इह महाप्रेम-गोपाङ्गना स्ताः ।
ताभ्य श्चन्द्रावलिमुखलसद्यूथनाथा अमूभ्यः
श्रीराधाऽस्यां वत हि नितरां सोऽपि कृष्णः सतृष्णः ॥

सारः ॥४९॥

'यथासंख्यमनूद्देश उद्दिष्टानां क्रमेण यत्' ।

यथा—स्त्रीनामरीणां मित्राणां कृष्ण स्तै स्तै गुणै र्भवन् ।
स्मरो दण्डधरश्चन्द्र स्त्रिधैकोऽपि भवां स्थितः ॥

यथासंख्यम् ॥५०॥

---

क्रमिक उत्कर्ष घटित सार नामक अलङ्कार का वर्णन करते हैं, उत्तरोत्तर क्रमश ; विशेष्य पदार्थ का उत्तमत्व स्थापन से सार अलङ्कार होता है। सार शब्द का अर्थ श्रेष्ठ है। मालादीपक में जिस किसी का गुणरूप अथवा क्रिया धर्म का उत्तरोत्तर सम्बन्ध है, इस में केवल उत्कर्ष रूप गुणका है, अतः यह विशेष रूप है, और सामान्य का बाधक है उदाहरण—वाणी, भू, लीला, युवतियों में सद्गुणों के द्वारा सारभूत है, उन सबों से लक्ष्मी श्री, श्रेष्ठा है, उनसे गोपाङ्गना गण श्रेष्ठ हैं। उन गोपाङ्गनाओं में चन्द्रावली श्रेष्ठ हैं, उनसे श्रीराधा श्रेष्ठा है, उन में श्रीकृष्ण सतृष्ण हैं। इस में उत्तरोत्तर विशेष्यों का उत्कर्ष प्रतिपादित हुआ है। सारः ॥४९॥

क्रमिक पदार्थ निर्वचन सन्दर्भ में क्रमिकाभिधान घटित यथा संख्य अलङ्कार का वर्णन करते हैं। "शास्त्रे वृक्षवद्व्यवहार" इस रीति से उर्द्ध दिष्टा उद्दिष्टा प्रथमाभिहित पदार्थ का पौर्वापर्य क्रम से अनूद्देश—पश्चादुक्ति को यथासंख्य अलङ्कार है, संख्यानतिक्रम्य स्थितमिति यथा संख्यं नित्य ब्रह्मलिङ्गोऽयं शब्दः।

उदाहरण—कृष्ण ललना अरि-मित्रों के निकट उस के अनुरूप गुण से विराजित होकर एक होकर भी आप स्त्रीयों के लिए कामदेव शत्रु के लिए दण्डधर मित्रों के लिए प्रसन्नता कारक पूर्णचन्द्र बने थे। पूर्वोक्त त्रिविध के साथ उत्तरोक्त त्रिविध का क्रम से अन्वय

**क्वचिदेकमनेकस्मिन्ननेकं चैकशः क्रमात् ।**
**भवति क्रियते वा चेत्तदा पर्य्याय इष्यते ।।**

यथा—पक्ष्माणि हित्वा पतिताधरेऽस्मात् पयोधरेऽतोपि बलित्रयऽस्मात् ।
नाभिं प्रपेदे हरिसङ्गजाता श्रीराधिकायाः प्रणयाश्रुधारा ।।
कौटिल्यमासीत् सहजं कचेषु यत्
तत् सांप्रतं वाचि विलोकनेऽर्पितं ।
कठोरता या कुचयोः स्वभावजा
राधेऽर्पिता सापि कुत स्त्वया हृदि ।।

अनेकमेकत्र भवति यथा—
एकस्मिंस्तव हृदये व्रजेन्द्रसूनो
भूयस्यो नलिनदृशः कृतप्रवेशाः ।
नास्त्यस्मिन्नवसर एव गाढ़पूर्णे
सख्यो मे गुणबहुलाः कथं विशन्तु ?

---

होने से यथा संख्यालङ्कार हुआ है । यथासंख्यम् ।।५०।।

क्रमिक के प्रकरण में क्रमप्रयुक्त पर्याय अलङ्कार का वर्णन करते हैं, एक वस्तु क्रम से अनेक स्थान में स्वयं यदि अवस्थित होती है, अथवा अन्य के द्वारा अवस्थित होती है, कभी अनेक वस्तु क्रमश एकस्थान स्थित यदि होती हैं, किम्वा अन्य से होती है, तब पर्य्याय नामक अलङ्कार होता है, पर्य्याय—क्रम है, उस से युक्त पर्य्याय संज्ञा है । एक वस्तु का अनेक स्थान में स्वयं अवस्थित होने का दृष्टान्त प्रस्तुत करते हैं, श्रीराधिका की प्रणयाश्रुधारा क्रमश नयन पलक को छोड़कर अधर में उससे पयोधर में उस से बलित्रय में, उस से नाभि में गिरी, यह श्रीकृष्ण के सङ्ग से बनी है ।

केश पाश में जो स्वाभाविक कुटिलता रही, वह वाणी में पश्चात् विलोकन में आगई, किन्तु हे राधे, तुम्हारे कुचों में जो कठोरता रही, उस स्वभावजा कठोरता का आधान हृदय में तुमने कैसे किया ?

क्रियते यथा—यथो न्यंस्तः पुरा हारी हारः श्रीराधया हरे ।
तद्वियोगेऽधुनाप्यंन्ते हा तयोरश्रु विन्दवः ।।

एषु च क्वचिदाधारः संहतरूपोऽसंहतरूपश्च । आधेयमपि ।

यथा—पक्ष्माणीत्यादौ पक्ष्मादावसंहतरूप आधारे अश्रु विन्दवः क्रमेणाभवन् । एकस्मिन्नित्यादौ आधेयरूपा नलिनदृशः संहतरूपा हृदये क्रमेणाभवत् । एवमन्यत् । अत्र चैकस्यानेकत्र क्रमेणैव वृत्तं विशेषालङ्काराद्भेदः । विनिमयाभावात् परिवृत्तेश्च ।।पर्य्यायः ।।५१।।

**'परिवृत्ति विनिमयः समन्यूनाधिकं र्भवेत्' ।**

यथा—इयं कृष्णादङ्कस्रजमुरुमुपादाय रुचिरां
वदान्यास्मै राधा सपदि मणिमालामिह ददौ ।

---

**अनेक का एकत्र संस्थान का उदाहरण—**

हे व्रजराजनन्दन ! तुम्हारे हृदय तो एक ही है, उस में भी अनेक कमल नयनी का प्रवेश हुआ है, उस गाढ़ पूर्ण हृदय में गुण बहुला सखी का प्रवेश कैसे होगा ? अन्य के द्वारा होने से,हे हरे, श्रीराधाने पहले हार का अर्पण किया, वहाँ तुम्हारे वियोग से अधुना अश्रुविन्दु का अर्पण वह कर रही है । इस में संहतरूप संयुक्त स्वरूप, अनेक होकर भी संयुक्त रूप से एकरूप है, असंहत रूप–विश्लिष्ट रूप एक अवयवि होकर भी विश्लिष्ट रूप से अनेकरूप आधार है, आधेय भी पूर्ववत् संहतरूप असंहत रूप है । इसरीति से ही सर्वत्र लक्षणों की सङ्गति होती पक्ष्माणी यहाँपर असंहत रूप आधार में अश्रुविन्दुयों का क्रमश होना, 'एकस्मिन्' इत्यादि में आधेय रूप नलिन नयनी का संहतरूप से हृदय में होना है, इसरीति से अन्यत्र भी जानना होगा। यहाँ एक का क्रमश अनेकत्र अवस्थान से विशेष अलङ्कार से यह भिन्न हुआ, विनिमय का अभाव के कारण परिवृत्ति से भी यह भिन्न है । पर्य्यायः ।।५१।।

सम्प्रति परिवृत्ति अलङ्कार का निर्णय करते हैं, कुछ देकर कुछ लेने का नाम विनिमय है, सम—समान, न्यून,—हीन, अधिक उत्तम, सम देकर समग्रहण, अधिक देकर न्यून ग्रहण, न्यून स्वल्प

निपीयास्याः कृष्ण स्त्वधर–मधु दन्तक्षतमदाद्
गृहीत्वाभ्यामाल्यो दर तदवलोकं तनुमदुः ।।

अत्र प्रथमार्द्धे समेन, तृतीयचरणे न्यूनेन, चतुर्थचरणे अधिकेन परिवृत्तिः ।।५२।।

**प्रश्नादप्रश्नतो वापि कथिताद्वस्तुनो भवेत् ।**
**तादृगन्यव्यपोह श्चेच्छाब्द आर्थोथवा तदा ।।**
**परिसंख्या ।।**

क्रमेणोदाहरणानि—'का कृष्णस्य प्रणयजनिभू राधिकैका न चान्या
कास्य प्रेयस्यनुपमगुणा राधिकैका परा न ।
का चक्रे तं स्ववशमनिशं राधिका नेतरा तद्-
वाञ्छापूर्त्यै प्रभवति हि का राधिका नापरेह ।।'

---

देकर अधिक ग्रहण रूप विनिमय से परिवृत्ति नामक अलङ्कार होता है। परिवर्त्तन–परिवृत्तिरिति व्युत्पत्तिः स्पष्टा। उदाहरण— श्रीराधा ने श्रीकृष्ण के अङ्ग से स्रज को लेकर मणिमाला अर्पण कर दिया, कृष्ण ने अधर मधु पान कर दन्तक्षत प्रदान किया। राधा ने दोनों को लेकर अवलोकन एवं तनु प्रदान कर अनेक दिया यहाँ प्रथमार्द्ध में समान समान है, तृतीय चरण में न्यून के साथ परिवृत्ति है, चतुर्थ चरण में अधिक के साथ परिवृत्ति है। परिवृत्तिः ।।५२।।

सम्प्रति एक उक्ति से अन्य प्रतीति पर परिसंख्या अलङ्कार का वर्णन करते हैं।

प्रश्न से अथवा अप्रश्न से वैचित्री पूर्ण पदार्थ का वर्णन होने से परिसंख्या अलङ्कार होता है, इस में यहाँ शब्द से अर्थ से वस्तु की प्रतीति होती है, कथित सदृश वस्तु का व्यपोह प्रतिषेध होता है। प्रश्न पूर्वक कथन से अप्रश्न पूर्वक कथन से यह दो प्रकार है, प्रत्येक शब्द–अर्थ गत भेद से दो प्रकार हैं, समष्टि से यह अलङ्कार चार प्रकार हैं, क्रमश उदाहरण—

कृष्ण का प्रणय पात्र कौन है? राधिका ही है,—अन्य नहीं,

अत्र व्यवच्छेद्य नान्यादि शाब्दं ।

'किं गेयं कृष्णचरितं क्व स्थेयं कृष्णकानने ।
किं ध्येयं कृष्णपादाब्जं किं मृग्यं कृष्णसेवनं ॥'

अत्र व्यवच्छेद्य नान्यदादि आर्थम् । अनयोः प्रश्नपूर्व्वत्वं ।

अप्रश्नपूर्व्वत्वं यथा—

'भक्तिः कृष्णे नान्यदेवे वाञ्छास्मिन् विषये नहि ।
दृश्यते कृत-पुण्यानां सङ्गः सत्सु न रागिषु ॥"

'केशेषु कौटिल्यमुरोजयुग्मे काठिन्यमक्ष्णो स्तरलत्वमुच्चैः ।
पाणिद्वये पादयुगेऽधरौष्ठे रागः सदा दीव्यति राधिके ते ॥'

---

कृष्ण की अनुपम गुणा प्रेयसी कौन है ? श्रीराधिका ही है, अपर नहीं, कृष्ण को निजवश में निरन्तर कौन रखती है ? राधिका, अन्या नहीं : कृष्ण की वाञ्छा पूर्त्ति में समर्था कौन है ? राधिका अपरा नहीं । यहाँ निषेध पर नान्यादि शब्द से उपात्त है ।

गेय क्या है ? कृष्ण चरित, अवस्थान कहाँ करना है ? कृष्ण कानन में, ध्येय क्या है ? कृष्ण पादाब्ज । अन्वेषणीय क्या है, कृष्ण सेवन ।

यहाँ व्यवच्छेद्य नान्यदादि अर्थ से लभ्य है, दोनों उदाहरण प्रश्न पूर्वक का उदाहरण है । अप्रश्न पूर्वक का उदाहरण—पुण्यवान् जनों की कृष्ण में भक्ति होती है, अन्यदेव में नहीं, विषय में वाञ्छा नहीं होती है, सङ्ग, सज्जनों के साथ होता है, विषय लोलुपों के साथ नहीं । हे राधिके तुम्हारे केश में कुटिलता, उरोज युग्म में काठिन्य, नयनों में तरलता, पाणिद्वय में पद द्वय में अधर औष्ठ में लालिमा सदा विराजित हैं ।

श्लेष मूलक होकर वाच्य वैचित्री विशेष होता है, उदाहरण श्रीहरि मथुरा में विराजित होने से युद्ध क्षेत्र में शत्रुओं के धनुर्गुण का छेदन होता था, किन्तु दया दाक्षिण्यादि गुणों का विलोप नहीं होता था विभिन्न वर्णो का संमिश्रण चित्रकार्य में होता किन्तु था, मानव में वर्ण सङ्कर की सृष्टि नहीं होती थी, एवं नीच गामिता जल

श्लेषमूलत्वे वाच्यवैचित्र्यविशेषो यथा—

चापेषु गुणविच्छेद श्चित्रेषु वर्ण-सङ्करः ।
मथुरायां हरौ राजत्ययां नीचोऽपसर्पणं ॥

परिसंख्या ॥५३॥

**उत्तरं प्रश्नस्योत्तरादुन्नयो यदि ।**
**यच्चासकृदसम्भाव्यं सत्यपि प्रश्न उत्तरं ॥**

यथा—वीक्षितुं न क्षमा श्वश्रूः स्वामी गोष्ठान्तरं गतः ।
एकैवाहं निशा याता पाल्यतेऽत्र स्थितिः कुतः ?

अनेन पथिकरूपेण कृष्णस्य वसति याचनं प्रतीयते ।

---

प्रवाह का ही होती, मनुष्यों की नहीं, यहाँ गुण विच्छेद, वर्णसङ्कर—नीचोऽपसर्पण श्लेष है । परिसंख्या ॥५३॥

एक की उक्ति से अन्य की प्रतीति होती है, उस गोष्ठी में उत्तर नामक अलङ्कार आता है, उसका वर्णन करते हैं । उत्तरार्द्ध में प्रश्न बोधक शब्द हो, अथवा पूर्वार्ध में प्रश्न नहीं, उत्तरार्ध में एक प्रश्न से वैचित्री सम्भव न होने पर बहुतर प्रश्न होने से, प्रश्न वाचक शब्द न होने पर, उत्तर वचन से यदि प्रश्न का ज्ञान अनुमान से होता हो, तब उत्तर नामक अलङ्कार होता है, यह तो एकविध उत्तर का है, जहाँ अनेक प्रश्न होने पर भी असम्भाव्य असम्भावनीय, लोकातीत होने से अचिन्तनीय है, अथवा अनेकबार उत्तर प्रतिवचन होता रहता है, वह भी उत्तर नामक अलङ्कार होता है, इस से यह अलङ्कार दो प्रकार होगा । उत्तर घटित होने से इसका नाम उत्तर अलङ्कार हुआ । दृष्टान्त । सास आखों से नहीं दिखती है, पति भी गोष्ठ को गया है, मैं अकेली हूँ, रात भी हो चुकी है, यहाँ कैसे मेरी स्थिति हो, इस वाक्य से पथिक रूप से श्रीकृष्ण की स्थिति के लिए प्रार्थना प्रतीति होती है । प्रश्न होने भी वह बारम्बार होता है, यथा—दुर्लभ क्या है ? जो मनका गोचर नहीं है, प्रार्थनीय क्या है ? कहींपर जिस का लाभ नहीं होता है । आह्लादक क्या है ? जिसका स्मरण

प्रश्ने सत्यप्यसकृद् यथा—

किं दुर्लभं यन्मनसो न गोचरं किं प्रार्थनीयं क्व च यन्न लभ्यते ।
किं ह्लादकं यत् स्मरणेऽपि स स्यात् यत्तच्च तत् किं व्रजराजनन्दनः ॥

अत्र वाच्य एव विश्रान्ति रतोऽन्यव्यपोहे तात्पर्य्याभावात् परिसंख्यातो भेदः। नचेदमनुमानं, साध्यसाधनयो र्द्वयो र्निर्द्देश एव तदङ्गीकारात् । न च काव्यलिङ्गं, उत्तरस्य प्रश्नं प्रत्यजनकत्वात् ।। उत्तरं ।।५४।।

'दण्डापूपिकयान्यार्थागमोर्थापत्ति रिष्यते'।

'मुषिकेण दण्डो भक्षित' इत्यनेन तत्सहचरितं अपूपभक्षणमायातं भवतीति नियतसमानन्यायादर्थान्तरमापततीत्येष न्यायो दण्डापूपिका। अत्र क्वचित् प्राकरणिकादप्राकरणिकार्थस्य पतनं, क्वचिदप्राकरणिकात् प्राकरणिकस्येति द्वौ भेदौ। क्रमेणोदाहरणं —

---

से भी वह होता है, वह वह क्या है ? व्रजराज नन्दन श्रीकृष्ण है। यहाँ कथन से ही अर्थ प्रतीति होती है, अपर का निषेध में तात्पर्य नहीं है। अतः परिसख्या से इस का भेद हुआ। अनुमान में इस का अन्तर्भाव नहीं है, साध्यसाधन दोनों का निर्देश से ही अनुमान होता है, काव्यलिङ्ग में भी अन्तर्भाव नहीं होगा, प्रश्न के प्रति उत्तर जनक नहीं है। उत्तरम् ।।५४।।

एक की उक्ति से अन्य की प्रतीति से अर्थापत्ति नामक अलङ्कार का वर्णन करतेहैं, दण्डापूपिका नामक न्याय से अन्य अर्थ का आगम प्रतीति से अर्थापति अलङ्कार होता है,-अर्थ का अन्यार्थ की आपत्ति आपतन, अर्थापत्ति है। मूषिक ने दण्ड भक्षण किया" यह न्याय नीति है, दण्ड के उपरिभाग में पिष्टक रखा हुआ था, उस को मूषने खाया, पुछने पर उत्तर में कहा गया मूषिक ने दण्ड को खाया, समझ ने वाले ने समझा, दण्ड को जब खाया तब पिष्टक को अवश्य खायेगा, पिष्टक खाना सहज है, दण्ड को खाना कठिन है, इस की सिद्धि बुद्धि से उस के सदृश अन्य की सिद्धि बुद्धि हो दण्डापूपिका नीतिहै। यहाँपर प्राकरणिक से अप्राकरणिक का ज्ञान, अप्राकरणिक से प्राकरणिक का ज्ञान होने से दो प्रकार अर्थापत्ति अलङ्कार होतेहैं।

'गोष्ठाधीशसुतस्य सा नव नव प्रेष्ठस्य यावद्दृशोः
पन्थानं वृषभानुजा सखि वशीकारौषधिज्ञा ययौ ।
तावत्त्वय्यपि रुक्षमस्य बलवद्दाक्षिण्य मेवेक्ष्यते
का चन्द्रावलि देवि दुर्भगतया दूनात्मानं नः कथा ?'

'रसादिकानां धृतिधर्मबद्धं मनो हृतं कृष्णगुणैः सुदूरात् ।
दशेयमासामपि चेत्तदैता व्रजाङ्गनाः काः प्रणयार्द्र चित्ताः ॥'

श्लेषमूलत्वे वैचित्रीविशेषो यथा—

'मुक्ता अपि प्रजायन्ते यत्र कृष्णप्रभावतः ।
देहिनां तत्र जन्मेति न चित्रं कृष्णकानने ।

अत्र मुक्ता शब्दः श्लिष्टः । न चेयमनुमानं, समानन्यायस्य सम्बन्धाभावात् ॥ अर्थापत्तिः ॥५५॥

---

नव नव प्रेष्ठ नन्दनन्दन के नेत्रगोचर वशीकारौषधिज्ञा वृषभानुजा जब होती है, तब तो तुम्हारे प्रति भी उनका बलवद् दाक्षिण्य रुक्ष मालुम होता है,हे चन्द्रावलि ! देवि ! दुर्भाग्य के कारण व्यथित होना क्या है,यही दशा जब तुम्हारी है, तब हमारी बात ही क्या है ?

कृष्ण के गुणों से दूर से भी रसादि धृति धर्मबद्ध मनका हरण होता है, यह दशा तो हम सब की है, और व्रजाङ्गना तो प्रणयार्द्र चित्ता है ।

**श्लेष मूलक वैचित्री विशेष का उदाहरण**—जहाँ कृष्ण के प्रभाव से कृष्ण कानन में मुक्तों का भी जन्म होता है, देही का वहाँ जन्म होगा, इस में आश्चर्य किया है ? यहाँ मुक्तशब्द में श्लेष है, अनुमान से ही उक्त ज्ञान सम्भव है, अर्थापत्ति मानने की आवश्यकता क्या है ? अनुमान से अर्थापत्ति ज्ञान होना सम्भव नहीं है, सम्बन्ध रूप नहीं है, व्याप्ति ज्ञान नहीं है, एक की सिद्धि से उसके सदृश अपर की सिद्धि बुद्धि समान न्याय है, व्याप्ति—साध्य साधन का सामानाधिकरण्य विशेष है । नियत धर्मसाहित्यमुभयोरेकतरस्य वा व्याप्तिः । अतः व्याप्तियुक्त अनुमान से समान न्याय प्रयुक्त अर्थापत्ति का भेद है । अर्थापत्तिः ॥५५॥

**'विकल्प स्तुल्यबलयो र्विरोध श्चान्तरा यतः ।'**

**यथा—नादव्याजात् क्षिपसि कठिने गारली मामृतीं वा**

**धारा वंशि प्रणय सखि नो जीवनं वा मृतिं वा ।**

**ताभ्यां नान्यां वितरविषमां हा दशामत्यसह्यां**

**गोप्यः कृष्णप्रणयविकला वंशिकामित्थमाहुः ॥**

**अत्र श्लिष्टता जीवन-मरणयोश्चैकदा कर्त्तुमशक्यत्वाद् विरोधः । स्वतन्त्रत्वात् तुल्यबलत्वञ्च । एवं—**

---

प्रकरण प्राप्त क्रम से विरोध नामक अलङ्कार का वर्णन करते हैं। तुल्यबल-समकक्ष पदार्थ का विरोध विप्रतिपत्ति अन्तराय से होने पर विकल्प अलङ्कार होता है, विरोधाभास में विरोध को अवास्तव रूप से प्रतीति होतीहै, एक पक्ष का अवलम्बन से समाधान होता है, यहाँपर भी विकल्प संज्ञा है, अतः विरुद्ध कल्प पक्ष जहाँ है, उसे विकल्प कहते हैं। दृष्टान्त—हे वंशि ! प्रणयसखि ! निनाद के छल से कठिन अवस्था में डाल देती हो, गरल अथवा मृत्यु को देती हो, अथवा मृत्यु अथवा जीवन देती हो, अपर को इस प्रकार अति असहनीय विषम अवस्था प्रदान न करो, गोपीगण कृष्णप्रणय विह्वल होकर वंशिका को इस प्रकार कह रही थी। यहाँ श्लिष्टता यह है कि—जीवन मरण का संघटन एक साथ करना असम्भव है, अतः विरोध है, स्वतन्त्र होने से तुल्यबल भी है, इस प्रकार श्लेष घटित वैचित्री का उदाहरण—

**भक्ति प्रह्व विलोकनप्रणयिनी नीलोत्पलस्पर्धिनी**

**ध्यानालम्बनतां समाधिनिरतैर्नीते हितप्राप्तये ।**

**लावण्यस्य महानिधी रसिकतां लक्ष्मीदृशोस्तन्वती**

**युष्माकं कुरुतां भवार्त्तिशमनं नेत्रेतनु र्वा हरेः ॥**

यहाँ श्लेष होने से चारुता है, हरे विष्णु के नयन युगल, तनु शरीर भक्तों का सांसारिक दुःख शमन करें। एक का भवार्त्ति शमन करने से अन्य का करना असम्भव के कारण विरोध है, एकतर का अवलम्बन से समाधान होता है, उभय का भवार्त्ति शमन में सामर्थ्य

'युष्माकं कुरुतां भवार्त्तिशमनं नेत्रे तनु र्वा हरेः ।
अत्र श्लेषावष्टम्भेन चारुत्वं ।

'दीयतामर्जितं वित्तं देवाय ब्राह्मणाय वा'—इत्यादौ चारुत्वाभावा-न्नायमलङ्कारः ।। विकल्पः ।।५६।।

**समुच्चयोऽयमेकस्मिन् सति कार्य्यस्य साधके ।**
**खलेकपोतिका-न्यायात्तत्कर स्तत्परोऽपि चेत् ।।**
**गुणौ क्रिये वा युगपत् स्यातां यद्वा गुणक्रिये ।**

यथा—'प्रेमा प्रमाणरहितोऽनुपमा गुण-श्रीः
सौन्दर्य्य-सम्पदसमा रुचिरं च शीलं ।
तारुण्यमद्भुततमं सखि ! राधिकायाः
कृष्णः कथं न भविता वशगो गुणज्ञः ।।'

---

होने के कारण तुल्यबलत्व है । दीयतामर्जितं वित्तं देवाय ब्राह्मणाय वा " अर्जित वित्त देवता को, अथवा ब्राह्मण को दो, । इस कथन में चारुता का अभाव से विरोधालङ्कार नहीं हुआ है । विकल्पः।५६।

अविरुद्ध पदार्थों का युगपद् वर्णन से कारण समुच्चय का निरूपण करते हुये सब प्रकार समुच्चय अलङ्कार का वर्णन करते हैं, धान्यादि मर्दन का स्थान खल है, (खोला खामार) उस में एक साथ सब कबूतर जिस प्रकार आते रहते हैं, उस प्रकार सकल पदार्थ का बोध युगपत् होने से खले कपोतनीति होती है ।

**वृद्धा युवानः शिशवः कपोताः खले यथामी युगपत् पतन्ति ।**
**तथैव सर्वे युगपत् पदार्था परस्परेणान्वयिनो भवन्ति ।**

कार्य का एक साधक से यदि कार्य सिद्ध होता है, तब यह समुच्चय अलङ्कार होगा । यह एक प्रकार है । जहाँ गुणद्वय क्रियाद्वय अथवा एक गुण, एक क्रिया हो वहं भी समुच्चय अलङ्कार होगा । यह तीन प्रकार है, इस प्रकार समुदाय से चतुष्प्रकार हैं, उक्त कारणों का परस्पर अन्वय से समुच्चय होता है । उदाहरण—

हे सखि ! राधिका में प्रमाण रहित प्रेम, अनुपमगुण श्री,

सोऽयं सद्योगेऽसद्योगे सदसद्योगे च—तत्र सद्योगे उक्तोदाहरणं

"संसार–मार्गो ह्यधमः स्वभावात् कर्माणि तस्मिन् कटुकण्टकानि ।
गतागताभ्यामिह खेद एव तथापि नास्मिन् कुजनो विरज्येत् ।।"

सदसद्योगे यथा—

'नृपो न हरिसेविता व्ययकृती न हर्य्यर्पकः
कवि र्न हरिवर्णकः श्रुतगुरु हर्य्यात्मकः ।
गुणी न हरितत्परः सरसधी र्न हर्य्याश्रयः
स न व्रजरसानुगो मनसि सप्त शल्यानि मे ।।'

'अरुणे राधे ! नयने तव मलिनं च प्रियस्य मुखं ।
मुखमानतञ्च सखि ते ज्वलितश्चास्यान्तरे स्मरज्वलनः ।।
अत्राद्यार्द्धे गुणयो र्यौगपद्यं, द्वितीयार्द्धे क्रिययोः ।

---

लक्ष्मी के समान सौन्दर्य, मनोहर चरित्र, अद्भुततम तारुण्य है, अतः गुणज्ञ कृष्ण क्यों नहीं उन से वशीभूत होंगे ? यह सद्योग से असद् योग से सदसद् योग से होता है, उक्त उदाहरण सद् योग का है ।

**असद् योग का उदाहरण—**

संसार मार्ग सर्वथा अधम है, उस में स्वभाव से ही कर्म समूह कटु कण्टक के समान है, बारम्बार जन्म मरण से अनेक क्लेश हैं, तथापि कुजन उस से विरत नहीं होता है ।

**सदसद् योग का उदाहरण—**

राजा होकर भी कृष्ण का सेवक नहीं बना, दानी होकर भी हरि को अर्पण नहीं किया, कवि है—किन्तु हरि की वर्णना नहीं की, गुरु से पढ़ा किन्तु हरि को आत्म समर्पण नहीं किया, गुणी है, किन्तु हरितत्पर नहीं है । सरस बुद्धि है किन्तु श्रीहरि के आश्रित नहीं हैं । वह भी व्रज रसानुग नहीं है, यह सात् मेरे मन के शल्य के समान हैं । हे राधे ! तुम्हारे नयन युगल अरुण हैं, तुम्हारे प्रिय का मुख मलिन है, तुम्हारे मुख नत है, तुम्हारे प्रियका अन्तर स्मर की ज्वाला से ग्रस्त है । इस में प्रथमार्ध में गुणद्वय का यौगपद्य है, द्वितीयार्ध में क्रियाद्वय का यौगपद्य है । उभय यौगपद्य का उदाहरण-

उभय-यौगपद्ये यथा—

'शोणञ्च राधे चक्षु स्ते मयि मिथ्यापराधिनि ।

पतन्ति च प्रसूनेषो रेते ज्वरतराः शराः ॥'

'धूनोति चासिं तनुते च कीर्त्ति' मित्यादावेकाधिकरणेप्येष दृश्यते । न चात्र दीपकं । एते हि गुणक्रिया-योगपद्ये समुच्चय--प्रकाशाः नियमेन कार्य्यकारण कालनियम---विपर्य्ययरूपातिशयोक्ति---मूलाः । दीपकस्य चातिशयोक्तिमूलाभावः ।। समुच्चयः ।।५७।।

'समाधिः सुकरे कार्य्ये दैवाद्वस्त्वन्तरागमात् ।'

यथा—राधिकाया मानशान्त्यै पादयो र्मे पतिष्यतः ।

उपकाराय दिष्टेचदमुदीर्णं घन-र्गजितम् ॥

समाधिः ।।५८।।

---

हे राधे ! तुम्हारे नयन शोण वर्ण के हैं, मं तो मिथ्यापराधी हूँ, मेरे ऊपर कन्दर्प का शाणित शर गिर रहा है ।" असि कम्पित होता है, और कीर्त्ति का विस्तार होता है, यहाँ एकाधिकरण में भी समुच्चय होता है । यहाँ दीपक अलङ्कार नहों है, यह गुणक्रिया का यौगपद्य से समुच्चय प्रकाश है, नियम स कार्य कारण कालनियम विपर्ययरूप अतिशयाक्तिमूला है,दीपक अतिशयोक्ति मूलक नहीं होता है । समुच्चयः ।।५७।।

एक कारण घटित समाधि नामक अलङ्कार का वर्णन करते हैं, ईश्वरेच्छा से कारणान्तर उपस्थित होकर कार्य सिद्धि होने से समाधि नामक अलङ्कार होता है ।

प्रारब्ध कारण से दुष्कर कार्य्य निष्पन्न न होने से यदि ईश्वरेच्छा से प्राप्त कारण से वह होता है तो उसे समाधि अलङ्कार कहते हैं । अतएव काव्य लिङ्ग से यह भिन्न है । दैव प्राप्त कारण से कार्य्य समाधान से समाधि संज्ञा होती है । उदाहरण—
मान शान्ति के लिए राधिका के चरणों में गिरने वाले का उपकार करने केलिए भाग्यसे घन गर्जन ही मान प्रशमन का कारण बनगया ।

**प्रत्यनीकमशक्तेन प्रतीकारे रिपो र्यदि ।**

**तदीयस्य तिरस्कार स्तस्योत्कर्षस्य साधकः ।**

तस्य रिपोरेव । यथा—

कृष्णस्य सौन्दर्य्यभरै विनिर्जितः कामोऽस्य किञ्चित् प्रतिकर्तुमक्षमः ।

राधामिह प्रीतिमतीं विनिर्णयं स्तां बाधतेऽद्धा तदगोचरेऽबलाम् ॥

प्रत्यनीकम् ॥५९॥

**'प्रसिद्धस्योपमानस्योपमेयत्व-प्रकल्पनं ।**

**निष्फलत्वाभिधानं वा प्रतीपमिति कथ्यते ॥'**

क्रमेणोदाहरणं—'मुरहर कविलोकः सुष्ठुवैदग्धमुग्धः
शिव शिव भुवि भद्राभद्रभावेऽनभिज्ञः ।
तव विगतकलङ्केनाननेनैव योऽयं
शशिनमुपमिमीते नैव लज्जां करोति ॥

---

गया । समाधिः ॥५८॥

अभीष्ट कार्य दुष्कर होने से प्रत्यनीक अलङ्कार होता है । रिपु का दमन करने में असमर्थ होकर रिपु पक्ष का तिरस्कार करना और उस से रिपु का उत्कर्ष होने पर प्रत्यनीक अलङ्कार होता है, उससे रिपु का ही उत्कर्ष साधक होने से, उदाहरण—कृष्ण सौन्दर्य से पराजित होकर कामदेव उनका कुछ भी कर न सका, किन्तु राधा को प्रीति मती अबला जानकर कृष्ण के विरह में कामदेव उनको दुःख देता है । प्रत्यनीकम् ॥५९॥

प्रत्यनीक का उदाहरण के द्वितीयार्ध में प्रतीपालंकार का प्रसङ्ग होने से प्रतीपालङ्कार का वर्णन करते हैं । लोक में विख्यात उपमान की कल्पना उपमेय रूप से अथवा उपमान को निष्फल कहने से प्रतीप नामक अलङ्कार होता है । यह दो प्रकार हैं । प्रसिद्ध उपमान का उपमेय रूप से वर्णन से प्रतीप प्रतिकूल होता है, यह प्रथम प्रकार है । द्वितीय प्रकार में उपमान को निष्फल सूचित करने से प्रतीप, प्रतिकूल होता है ।

'निर्माय राधा-वदनं विधात्रा दृष्ट्वाम्बुजेन्दू बहुदोषपूर्णौ ।
अशुद्धतां व्यञ्जयता तयो स्तौ कृतौ द्विरेफाङ्कमसीविलिप्तौ ।।'

अत्र राधा-वदनस्यैव तत्तच्छोभातिशयाश्रयणात् तयो निष्कलङ्कत्वं ।

उक्त्वा चात्यन्तमुत्कर्षमत्युत्कृष्टस्य वस्तुनः ।
कल्पितेऽप्युपमानत्वे प्रतीपं केचिदूचिरे ।।

यथा—मम वदनमेव नयनानन्दकमिति मा कृथाः सुतनु गर्वं ।
अपरोऽपि कश्चिदेवं राकायां शरदि शीतांशुः ।।

अत्र नयनानन्दमुत्कर्ष उक्त स्तदनुक्तं नायमलङ्कारः । यथा—ब्रह्मेव ब्राह्मणो वदतीत्यादि ।। प्रतीपं ।।६०।।

'मोलितं वस्तुनो गुप्तिः केनचित्तुल्यलक्षणा ।'

अत्र समान-लक्षणं वस्तु क्वचित् सहजं,'क्वचिदागन्तुकं । क्रमेणोदाहरणं-

---

क्रमश उदाहरण—हे मुरहर ! कविलोक मुण्ठुवैदग्धमुग्ध है, शिव शिव पृथिवी में भद्र अभद्र के विषय में वह अनभिज्ञ है, तुम्हारे कलङ्क हीन आनन के साथ शशी का उदाहरण देते हैं, इस से वे लज्जित नहीं होते हैं ।

विधाता ने राधा वदन को रचकर अम्बुज और चन्द्र को अनेक दोष पूर्ण देखा, उन दोनों को अशुद्ध घोषित करने के लिए कमल को भ्रमर से चन्द्र को कलङ्क से चिह्नित कर दिया ।

यहाँ राधा वदन ही अत्यधिक शोभा मण्डित है, उत्तम रहते हुए अधम की आवश्यकता नहीं है । अतः चन्द्र कमल निष्फल है । अत्युत्कृष्ट वस्तु का अत्यन्त उत्कृष्टत्व की कल्पना करके अथवा उपमान रूपसे कल्पना करके प्रतीप अलङ्कार होता है,यह मत, किसी का है । मेरा वदन ही नयनानन्ददायक है, इस प्रकार गर्व न करो दूसरा भी कोई है, शारदीय पूर्णिमा का चन्द्र को देखो । यहाँ नयनानन्द का ही उत्कर्ष है, उस के बिना अलङ्कार नहीं होगा । जिस प्रकार ब्रह्मा के समान ब्राह्मण को कहते हैं । प्रतीपः ।।६०।।

मोलित-मुद्रित, यत् किञ्चित् वस्तु भिन्नवस्तु के द्वारा तिरोहित

वक्षस्युरोजमदलक्षणमम्बुदाभे लाक्षाङ्कपालिरलिके गिरिधातुचित्रे ।
राधालयादुपगतस्य हरेः प्रभाते कश्चिन्न नीति-निपुणैरपि पर्य्यचायि ॥

अत्र प्रथमपादे वक्षस अम्बुदाभा सहजा, द्वितीयपादे गिरिधातुचित्र-मागन्तुकं ॥ मीलितं ॥६१॥

**'सामान्यं प्रकृतस्यान्यतादात्म्यं सदृशै र्गुणैः ।'**

यथा—द्विरद-रदन-क्लृप्ते चारु पर्य्यङ्कराजे
रचित मृदुलतल्पे मल्लिकापत्रिकाभिः ।
शशि-किरणविधौते प्राङ्गणे निर्विताने
जयति निरवलम्बस्वापशालीव कृष्णः ॥

---

होने से मीलित संज्ञा होती है, वस्तु का प्रतिरूप होने से जिस प्रकार प्रतीप अलङ्कार होता है, उस प्रकार वस्तु का अनुरूप होने से मीलित अलङ्कार होता है, उस का लक्षण—तुल्य लक्ष्म चिह्न है जिस का ऐसी अनुपम वस्तु के द्वारा तुल्य रूप वस्त्वन्तर की गुप्ति-गोपन तिरस्कार से मिलित नामक अलङ्कार होता है, उत्कृष्ट गुण के द्वारा निकृष्ट गुणका आच्छादन से मिलित अलङ्कार होता है, व्याजोक्ति में प्रकशित वस्तु का व्याज से गोपन की चेष्टा होती है, किन्तु गोपन नहीं होता है, यहाँ अव्याज से ही चेष्टा के विना ही गोपन होता है, यह ही दोनों में भेद का हेतु है । उदाहरण—

यहाँ समान लक्षण वस्तु कहीं पर स्वाभाविक है, कहीं पर आगन्तुक है । क्रमेण उदाहरण—श्रीराधा के आलय से प्रभात के समय कृष्ण का आगमन होने से कोई नीतिज्ञ व्यक्ति भी उन को पहचान नहीं पाया, नील वक्षःस्थल में वक्षोज स्थित कुङ्कुम का चिह्न, चरण स्थित यावक का चिह्न कपाल में गिरिधातु चिह्न के समान दिखाई देता था ।

यहाँ प्रथम पाद में वक्षःस्थल का मेघ वर्ण होना स्वाभाविक है, द्वितीय पाद में गिरिधातु चित्र आगन्तुक है । मीलित ॥६१॥

सदृश गुणी के द्वारा प्रस्तुत विषय का अन्य के साथ तादात्म्य

यथा वा—'मधुलोभागतान् भृङ्गान् राधा कर्णासितोत्पले।
अज्ञास्यत् क स्तदा तेषां नास्थास्यद् यदि गुञ्जितम् ?

मीलिते उत्कृष्टगुणेन निकृष्ट--गुणस्य तिरोधानमिति, इह तूभयो स्तुल्यगुणतया भेदाग्रहः ।। सामान्यं ।।६२।।

'तद्गुणं स्वगुणत्यागात्युत्कृष्ट-गुणग्रहः ।'

यथा—राधायाः करपङ्कजे विनिहिता कौन्दी मुदा वृन्दया ।'
या माला लघुलोहितोत्पल--कुलस्रक् दीप्तिमेषा दधे ।
सूक्ष्मेन्दीवरमालरोचिरनया कृष्णस्य कण्ठेऽर्पिता
तेनास्या हृदि योजिता स पुलके चाम्पेयमाल्य-द्युतिम् ।।

मीलिते प्रकृते तस्य वस्तुनो वस्त्वन्तरेणाच्छादनं, इह तु वस्त्वन्तर-गुणेनाक्रान्तता प्रतीयते इति भेदः । तद्गुणः ।।६३।।

---

होना सामान्य अलङ्कार है।

हस्तिदन्त के मनोहर पालङ्कस्थ मल्लिका कुसुम पत्र की शय्या में चन्द्रातप विहीन चन्द्र किरण विधौत प्राङ्गण में कृष्ण निद्रासुख विभोर हैं। यथा वा—

राधाके नीलोत्पल रचित कर्णभूषण में मधु लोभ से भृङ्ग आगया था, वह गुञ्जन न करने से उसे कोई नहीं जान सकता ? मीलित अलङ्कार में उत्कृष्ट गुण के द्वारा निकृष्ट गुणों को ढाकना, सामान्य में दोनों का समानगुण होने से भेद प्रत्यय दोनों में नहीं होता है ।।६२।। सामान्यम् ।।

निज गुण का त्यागकर अत्युत्कृष्ट गुणका ग्रहण से तद्गुण अलङ्कार होता है।

उदाहरण—वृन्दाने श्रीराधा के हस्त में कुन्द की माला दी, किन्तु वह माला लघु लोहितोत्पल के समान हो गई, और कृष्ण कण्ठार्पिता सूक्ष्मेन्दीवर कान्ति की माला श्रीराधाको पहनाने से वह माला चम्पक पुष्प की द्युति की माला हो गई।

मीलित अलङ्कार में अन्यवस्तु के द्वारा वस्तुका आच्छादन;

'तद्गुणाननुकारस्तु हेतौ सत्यप्यतद्गुणः ।'

यथा—नानृतं तव गोविन्द सस्नेहोऽस्मीति यद्वचः ।
यन्मे रागवति स्वान्ते निहितोऽपि न रज्यसि ।।

यथा वा—गाङ्गमम्बु सितमम्बु यामुनं कज्जलाभमुभयत्र मज्जतः ।
राजहंसं तव सैव शुभ्रता चीयते न च नचापचीयते ।।

पूर्वत्र रागयुक्तहृदय--निहितत्वात् प्राप्तवदपि गोविन्दस्य रक्तत्वं न निष्पन्नम् । उत्तरत्राप्रस्तुतप्रशंसायां विद्यमानायामपि गङ्गायमुनापेक्षया प्रकृतस्य हंसस्य गङ्गायमुनयोः सम्पर्केऽपि न तद्रूपता । अत्र च गुणाग्रहणरूपविच्छित्ति-विशेषाश्रयाद् विशेषोक्ते र्भेदः । वर्णान्तरोत्पत्त्यभावाच्च विषमात् । अतद्गुणः ।।६४।।

* संलक्षितस्तु सूक्ष्मोऽर्थः आकारेणेङ्गितेन वा ।

---

तद् गुण में अन्य वस्तु के गुण के द्वारा मण्डित होना है । तद्गुणः ।६३

तद्गुण का वैपरीत्य से अतद्गुण अलङ्कार होता है, हेतु होने पर भी परगुण ग्रहण करने की योग्यता सन्निधानादि होने पर भी पर गुण का अननुहार अग्रहण से अतद्गुण अलङ्कार होता है, उसमें अपर का गुण नहीं है, इस लिए अतद्गुण अलङ्कार होता है । उदाहरण—हे गोविन्द ! तुम्हारे कहना सत्य है, तुम कहते हो मैं स्नेहवान् हूँ । कारण अनुरागपूर्ण हृदय में निहित होकर भी तुम उसमें अनुरक्त हो । अपर उदाहरण–गङ्गाजल शुभ्र, और यमुनाजल कृष्ण, राजहंस तुम तो दोनों में मज्जन करते रहते हो, किन्तु तुम्हारी शुभ्रता दिनों दिन बढ़ती रहती है, घटती नहीं ।

पूर्वत्र रागयुक्त हृदय में निहित होकर भी गोविन्द अनुरक्त नहीं हुए, उत्तर दृष्टान्त में अप्रस्तुत प्रशंसा विद्यमान होने पर भी गङ्गायमुना की अपेक्षा से प्रकृत हंसका गङ्गायमुना सम्पर्क से भी गुण ग्रहण नहीं हुआ । यहाँ गुणाग्रहण रूप विच्छित्ति विशेष का आश्रय से विशेषोक्ति यह भिन्न हुआ । वर्णान्तर की उत्पत्ति न होने से विषय से भी भिन्न हुआ । अतद् गुण ।।६४।।

**कयापि सूच्यते भङ्ग्या यत्र सूक्ष्मं तदुच्यते ।।**

सूक्ष्मः स्थूलमतिभिरसंलक्ष्यः । अत्राकारेण यथा—

राधायाः करकमले शिखण्डदलपक्ष्म लग्नमालोक्य ।
प्रातः सखी विदग्धा लिलेख तत्रैव कार्म्मुकं सशरं ।।

अत्र करलग्नाच्चन्द्रकात् सख्याः पुरुषायितं ज्ञात्वा तत्र पुरुषधार्य्ययोः धनुर्वाणयो र्लिखनेन तां प्रति तत् प्रकाशितं ।

इङ्गितेन यथा—

भवनप्राङ्गण सङ्गतमनङ्गरसमङ्गलं कृष्णं ।
सकृदवलोक्य सलीलं राधा पिदधेऽवगुण्ठनेन मुखं ।।

अत्र कृष्णेन पृष्टं सङ्केत समयमिङ्गितादेव विज्ञाय चन्द्रास्तमनशंसिना मुख-पिधानेन तं प्रति प्रकाशयामास ।

**'व्याजोक्ति र्गोपनं व्याजादुद्भिन्नस्य तु वस्तुनः ।,**

यथा—कात्यायनी कुसुमकामनया कथम्वा
कान्तार—कुक्षिकुहरं कुतुकाद् गतासि ।

---

आकार—चित्रादि आकृति विशेष के द्वारा, इङ्गित-भ्रूनेत्रादि भङ्गी से सूचित सूक्ष्म बुद्धि वेद्य विषय परिवेषण प्रक्रिया को सूक्ष्मालङ्कार कहते हैं ।

सूक्ष्म—स्थूलमति वाले इस को समझने में असमर्थ है, सूक्ष्म बुद्धि वेद्य होने से इस की सूक्ष्म संज्ञा हुई है । उदाहरण-अत्राकारेण-राधा के कर कमल में मयूर पुच्छ को देखकर विदग्धा सखीने वहाँ पर सशर कार्म्मुक का अङ्कन किया है । यहाँ कर लग्न चन्द्रिका को देखकर सखी को पुरुषायित जानकर वहाँ पुरुषधार्य धनुर्वाण के लिख उनको वह प्रसङ्ग अवगत कर दिया ।

इङ्गित का उदाहरण—अनङ्ग रसमङ्गल कृष्ण को भवन प्राङ्गण में एकबार देखकर राधाने लीला से घूँघट से मुख को ढाक लिया । जब कृष्णने इङ्गित से सङ्केत समय जानना चाहा तो चन्द्रास्त काल को सूचित करने के लिए राधा ने निज मुखाच्छादन कर उसे सूचित कर दिया । सूक्ष्मम् ।।६५।।

सद्यस्तनं स्तनयुगे तव कण्टकाङ्कं
पत्युः स्वसा सखि ! सशङ्कमुदीक्षतेऽसौ ।।

यथा वा—अलमलमभिलाषेणामुना ते विशाखे
कुतुकिनि कमलानामाहृतेः कौतुकस्य ।
कलय कलितमङ्गं कण्टकं र्नाललग्नैः
शिव शिव परिदष्टं षट्पदेनाधरौष्ठं ।।

नेयं प्रथमापह्नुतिः । अपह्नवकारिणो विषयस्यानभिधानात् । द्वितीयापह्नवभेदस्तु तत् प्रस्तावे दर्शितः ।। व्याजोक्तिः ।।६५।।

## 'स्वभावोक्ति र्दुरूहार्थः स्वक्रिया रूपवर्णनम्'

दुरूहयोः कविमात्रवेद्ययोरर्थस्य डिम्भादेः स्वयो स्तदेकाश्रययोश्चेष्टारूपयोः ।

---

सूक्ष्म अलङ्कार में भङ्गी का उल्लेख होने से व्याज घटित व्याजोक्ति नामक अलङ्कार का वर्णन करते हैं, अयथार्थ कारण दिखाकर यथार्थ कारण का गोपन करना व्याजोक्ति है,उद्भिन्नस्यापि वस्तुन: कार्यद्वारा प्रकाशित पदार्थ का प्रकाश योग्य कारणाभिधान रूप छल से गोपन करना व्याजोक्ति नामक अलङ्कार है । उदाहरण-

कात्यायनी पूजन हेतु पुष्पलेने के लिए तुम कुतुक से बन को गई होगी, बन कण्ठक ने वक्षोज में व्रण कर दिया है । हे सखि ! पति की बहन शङ्का से देखती रहती है ।

**द्वितीय उदाहरण—**

हे विशाखे ! यथेष्ट हुआ है, ऐसा अभिलाष न करो, कमलों का आहरण कौतुक छोड़ो, देखो, कमलनाल से अङ्ग में व्रण हो गया है, शिवशिव ! भ्रमर ने भी अधर ओष्ठ में दंशन कर दिया है । यह प्रथमा अपह्नुति नहीं है । अपह्नव कारी विषय का अभिधान नहीं है । द्वितीयापह्नव भेद का कथन वहाँपर कहा गया है । प्रकृत का कथन न कर उसका प्रतिषेध सूचन पूर्वक अप्रकृत का स्थापन से व्याजोक्ति है । प्रकृत को कहकर उसका प्रतिषेध पूर्वक अप्रकृत का स्थापन से प्रथमा अपह्नुति होती है । व्याजोक्तिः ।।६६।।

यथा—आराज्जानुकरोपसर्पणपरो जातस्मितं सत्वर-
अङ्कारोहमनाप्लुवन् रुरुदिषा विम्लान-दीनाननम् ।
अभ्यासार्थमुपेक्षयापसरण-प्रक्रान्तया सत्वरं
कण्ठे न्यस्य यशोदया न न न नेत्याश्लेषि बालो हरिः ॥

यथा वा—जृम्भस्व तात मुखमाकलयामि दन्ताः
कत्युद्गता स्तव त इत्युदिते जनन्या ।
स्मित्वा विकाशितमुखस्य हरे र्जयन्ति
द्रोण-प्रसून--कलिका इव केऽपि दन्ताः ॥

स्वभावोक्तिः ॥६६॥

**प्रस्तुतस्य पदार्थस्य भूतस्यार्थं भविष्यतः ।**
**यत् प्रत्यक्षायमाणत्वं तद्भाविकमुदाहृतम् ॥**

---

दुरूहार्थ घटित स्वभावोक्ति नामक अलङ्कार को कहते हैं। स्थूलबुद्धि वाले के लिए अगम्य, विज्ञजन गम्य अर्थ का केवल तत्तदगत स्वाभाविक चेष्टाओं का वर्णन से स्वभावोक्ति अलङ्कार होता है। स्वभावस्योक्तिर्यस्मिन्निति व्युत्पत्तिः। अथवा स्वभावोक्ति घटित त्वादेवास्य स्वभावोक्ति रिति संज्ञा। उदाहरण—यशोदा कृष्ण को चलने का अभ्यास करा रही थी, समीप में जानु एवं हाथ को चलाने के लिए यत्न परायण, मृदुमन्द मुसकराहट, यशोदाके अङ्कारोहण में व्यग्र, रोदन की इच्छासे विषण्ण एवं दीन आनन कृष्ण होगये थे, मा अभ्यास के लिए कुछ दूर हटकर खड़ी थी, किन्तु कृष्ण की वैसी अवस्था को देखकर मा ने सत्वर कृष्ण को उठाकर कण्ठ में लगा लिया और न न न न कहकर बालकको सान्त्वना देने लगी। यथा,—मा बोली, तात ! जिम्भाई लो, मैं मुख देखूँगी, कितने दाँत उगे हैं, मा के ऐसा कहने से बालक कृष्ण मुसकराकर मुख विकाश किया, और मा ने मुख विवर में द्रोण प्रसून कलिका की भाँति कुछ दन्तों को देखा। स्वभावोक्तिः ॥६६॥

प्राकरणिक दुरूहार्थ घटित भाविक नामक अलङ्कार का

क्रमेण यथा—त्यक्तालङ्करणांकालङ्कृतमङ्गं विलोक्य राधायाः ।
चिरमिव भेजु स्तम्भं तां नानालंचिकीर्षवः सख्यः ॥'

इदानीमेव राधाया भ्रू र्यथा गुणवत्यभूत् ।
तथा मन्ये स्मरस्येयं स्वं धनु स्त्याजयिष्यति ॥

---

वर्णन करते हैं, पाठ दो प्रकार है—रसामृत शेषमें—

प्रस्तुतस्य पदार्थस्य भूतस्यार्थभविष्यतः
यत् प्रत्यक्षाय माणत्वं तद् भाविकमुदाहृतम् ।

साहित्यदर्पण में—अद्भूतस्य पदार्थस्य भूतस्याथ भविष्यतः
यत् प्रत्यक्षायमाणत्वं तद्भाविक मुदाहृतम् ॥

प्रकरणप्राप्त भूत भविष्यत् पदार्थ का वर्णनाकौशल से प्रत्यक्षवत् प्रकाशमान होने से भाविक नामक अलङ्कार होता है। पदार्थ त्रिविध होने से अलङ्कार भी त्रिविध होते हैं।

भावेन कवेरभिप्रायविशेषेण संसृष्टमिति व्युत्पत्तिः। काव्य प्रकाश कृता तु भावः कवेरभिप्रायोऽस्तीति भाविकम् इत्युक्तम्। अत्रार्थे अयमपि नित्य ब्रह्मलिङ्गः शब्दः ॥'

**क्रमेण उदाहरण**—सखीगण राधा को अलङ्कारों से अलङ्कृत करने के लिए प्रयत्न शील थीं, किन्तु विना अलङ्कार से श्रीराधा के अङ्ग समूहको अलङ्कृत देखकर बहुत देरतक स्तम्भित हो कर रहीं। राधिका की भ्रू अभीतक जिस प्रकार गुणवती होकर है; इस से मानता हूँ कि—कामदेव की धनुष को छोड़वायेगी, यह प्रसादगुण नहीं है, भूतभविष्यत् पदार्थोंका प्रत्यक्षायमाण होने से ही वह गुण होता है, रसादिपुष्ट के प्रति प्रसादगुण हेतु है। यह अद्भुत रस भी नहीं है, अद्भुत रस विस्मय के प्रति हेतु होता है, श्रोताओं को विस्मित करता है, यह अतिशय अलङ्कार में अन्तर्भूत क्यों नहीं होगा, अप्रत्यक्ष अद्भुत का प्रत्यक्ष होने से, भूत भविष्यत् पदार्थ का प्रत्यक्ष होने से भी सम्भव का अतिक्रम से अयथार्थ की अप्रतीति से अतिशयोक्ति अलङ्कार होता है? इसप्रकार कहना सम्भव नहीं है। अध्यवसाय अभेद प्रतिपत्ति यहाँ नहीं है, अतिशय उक्ति उसका होना अनिवार्य्य है। अप्रत्यक्ष की प्रतीति प्रत्यक्षवत् होनेसे भ्रान्ति होती

न चायं प्रसादाख्यो गुणः, भूतभाविनोः प्रत्यक्षायमाणत्वे तस्या हेतुत्वात्। नचाद्भुतो रसः, विस्मयं प्रत्यस्य हेतुत्वात्। न चातिशयोक्ति रध्यवसायाभावात्। न च भ्रान्तिमान्, भूतभाविनो र्भूतभावितयैव प्रकाशनात्। न च स्वभावोक्ति स्तस्यालौकिक—वस्तुगत सूक्ष्मधर्म्मभावस्यैव यथास्वरूप-वर्णनं। अस्य तु वस्तुनः प्रत्यक्षायमाणत्वरूपो विच्छित्तिविशेषोऽस्तीति। यदि पुनः क्वचित् स्वभावोक्तावपि अस्याविच्छित्तेः सम्भव स्तदोभयोः सङ्करः।

अनातपत्रोऽयमत्र लक्ष्यते' सितातपत्रै रिव सर्वतोवृतः।
अचामरोऽप्येष सदैव वीज्यते' विलास-बालव्यजनेन कोप्ययं।

अत्र प्रत्यक्षायमाणस्यैव वर्णनान्नायमलङ्कारः। वर्णनावशेन प्रत्यक्षायमाणस्यैवास्य स्वरूपत्वात्। यत्र पुनरप्रत्यक्षायमाण-वर्णने प्रत्यक्षायमाणत्वं,

---

है, अतः भ्रान्तिमद् अलङ्कार इसको क्यों न कहा जाय ? अतस्मिन्स्तद्बुद्धि, भ्रान्तिका लक्षण है, यहाँ भ्रान्ति नहीं है, प्रत्यक्षायमाणत्व कहकर वास्तविक प्रत्यक्षभाव को सूचित किया गया है।

स्वभावोक्ति अलङ्कार इसे क्यों न कहा जाय ? स्वभावोक्ति अलङ्कार—लौकिक वस्तुगत सूक्ष्मबुद्धि वाले के लिए गम्य धर्मरूप स्वभाव का वर्णनसे होता है, किन्तु प्रत्यक्षायमाणत्व रूपसे नहीं। स्वरूप अवस्था को कहते हैं। भाविक अलङ्कार अद्भुत,भूतभविष्यत् पदार्थका विच्छित्तिविशेषको प्रकट करता है, स्वभावोक्ति अलङ्कार से यह भिन्न वैचित्र्य का प्रकाशक है, अतः स्वभावोक्ति अलङ्कार से यह भिन्न अलङ्कार होता है, वैचित्र्य भेदसे ही नामभेद होता है। यदि एकत्र स्वभावोक्ति विच्छित्ति एवं भाविक घटक विच्छित्ति हो तो वहाँपर अङ्गाङ्गि भाव से सङ्कर होगा।

आतपत्र न होने परभी सवत्र शुभ्र आतपत्रसे आवृत है, ऐसा प्रतीत होता है, चामर न होने परभी सदा विलास बाल व्यजन से वीजित होते हैं, यह कोई पुरुष हैं, यहाँ प्रत्यक्षायमाणका ही वर्णनसे अलङ्कार नहीं हुआ है, वर्णनके आवेशसे प्रत्यक्षायमाण स्वरूपका ही वर्णन हुआ, जहाँ अप्रत्यक्षायमाण का वर्णन में प्रत्यक्षायमाण होने

तत्रायमलङ्कारो भवितुं युक्तः। यथा 'स्वक्तालङ्कारेत्यादौ'। भाविकं ।६८।

**लोकातिशय सम्प्रत्ति वंस्तुनोदात्तमुच्यते।**
**यद्वापि प्रस्तुतस्याङ्गं महताञ्चरितं भवेत् ॥**

क्रमेण यथा—'कामं कामगवीषु नतरां कल्पद्रुमेष्वादरो
लोष्ट्राणीव लुठन्ति हन्त परित श्चिन्तामणीनां गणाः।
शम्बुका इव वापिका-परिसरे मुक्ताकिरः शुक्तयो
वीक्ष्यन्ते न जनै स्त्वमेव नगरि श्रीद्वारके निष्पृहा ॥'
'सेयं मथुरानगरी सुरगुरुभि र्याचितो भगवान्।
यत्रावतीर्य्य शतशः सुरद्विषो हेलया हतवान् ॥'

---

लगेगा, वहाँपर यह अलङ्कार होना स्वाभाविक है, जिस प्रकार प्रथमोदाहरण त्यक्तालङ्कार में है ॥( भाविकं ) ६८॥

सर्वथा यथावद् वस्तुका वर्णन से स्वभावोक्ति अलङ्कार होता है, यथा कथञ्चिद् यथावद् वस्तुका वर्णन से भाविक अलङ्कार होता है, किन्तु अयथावद् वस्तु वर्णन से उदात्त अलङ्कार होता है, उसका वर्णन करते हैं, लोकको अतिक्रम कर—अर्थात् लोकमें असम्भव जो सम्पत्ति धन रत्नादि समृद्धिका वर्णन उदात्त नामक अलङ्कार से होता है। यद्यपि महत् का चरित वर्णन प्रस्तुत वर्णन का अङ्ग सम्पादक हो तो उसेभी उदात्त अलङ्कार कहा जायेगा, अतएव यह भी द्विविध है। अतिशयोक्ति—अध्यवसाय मूला होती है, यह उस-प्रकार नहीं है। लक्षण में "महतां" बहुवचन, अविवक्षित है।

**क्रमेणोदाहरणम्—**

श्रीद्वारका नगरी में, कामधेनुके प्रति न तो आदर, और कल्पद्रुम का समादर भी नहीं है, डेल की भाँति चिन्तामणि लुड़कती रहती है, उसकी वात ही क्या कहें। शम्बुक के समान मुक्तायुक्त शुक्तिगण जलाशय में हैं, लोक उनसबों के प्रति कुछभी ध्यान नहीं देते हैं, केवल आपको ही देखते हैं।

उस मथुरा पुरी है, जहाँ सुरगुरुओं की प्रार्थनासे भगवान् अवतीर्ण होकर अनायास ही सुरविद्वेषीओं को मार डाले थे, यहाँ प्रस्तुत

अत्र प्रस्तुत-नगरानगर-वर्णनभगवच्चरित्रं अङ्गतां प्राप्तं ।। उदात्तं ।६६।

——***——

**रसभावौ तदाभासौ भावस्य प्रशम स्तथा ।**
**गुणीभूतत्वमायान्ति यदालङ्कृतय स्तदा ।।**
**रसवत् प्रेय उर्जस्वि समाहितमिति क्रमात् ।**

तदाभासौ रसाभासो भावाभासश्च । तत्र रसयोगाद् रसवद् अलङ्कारो यथा—

सख्यं विचित्रं सुबलादिकां कृष्णस्य विज्ञाय निगूढ़तृष्णां ।
शय्यां निकुञ्जे विरचय्य यत्नादानीय कान्तां रमयन्त्यमुं ये ।।

अत्र सख्य-रसस्याङ्गं भृङ्गारः । यथा वा—

धन्यं वृन्दारण्यं यस्मिन् विलसति स वर-रमणीभिः ।
प्रतिकुञ्जं प्रतिपुलिनं प्रतिगिरिकन्दरमसौ कृष्णः ।।

---

नगरानगर वर्णन का भगवत् चरित्र अङ्ग हुआ है । उदात्त—।।६६।।

रसवदादि अलङ्कार चतुष्टय का वर्णन करते हैं । रस, भाव, रसाभास, भावाभास, भावप्रशम, भावशान्त, ये जब गुणीभूत होते हैं, अर्थात् अपर रसकी अपेक्षा अप्रधानत्व होते हैं,तो रसवत् प्रेय, ऊर्जस्वि, समाहित नामक चार अलङ्कार क्रमश होगा । यहाँ आभास रूपसे रसाभास भावाभास का एकरूपसे ही उल्लेख हुआ है, जिससमय एकरस अपर रस भावादि का अङ्ग होता है, तब प्रेयो रसवन्नामालङ्कार होगा । जब एक भाव अपर भाव-रसादि का अङ्ग होगा, तब प्रेयो नामालङ्कार होगा, जब रसाभास, भावाभास, रस भावादि का अङ्ग होगा, तब ऊर्जस्वि नामालङ्कार होगा, जब भावका प्रशम, रस भावादिका अङ्ग होगा, तब समाहित नामक अलङ्कार होगा, उक्त चतुष्टय अलङ्कारों के मध्यमें रसके योगसे रसवदलङ्कार का उदाहरण—। रसोऽस्यास्तीति रसवत् प्रशस्तार्थे मत्वर्थीय वतु प्रत्यय, रसान्तरसे पुष्ट होनेसे रसका प्राशस्त्य होता है ।

सुबल प्रभृतियों का विचित्र सख्य है, कृष्ण की निगूढ़ तृष्णाको जानकर—निकुञ्जमें शय्या रचनाकर यत्नपूर्वक कान्ताको लाकर

अत्र बनवर्णनभावस्याङ्गं शृङ्गारः ॥ रसवत् ॥७०॥



'प्रकृष्टप्रियत्वात् प्रेयः।

यथा—कान्ताङ्गसङ्गम-विलग्न-विलेपनानि
शष्पेषु भान्ति पतितानि हरेः पदाब्जात्।
आलिप्य यानि हृदये विजहुः पुलिन्द्य
स्तद्वेणुगीत-मुखदर्शन-कामजाधि॥

अत्र शुचे रङ्गं पुलिन्दीनां भावः।

यथा वा—वृन्दावनमतिपुण्यं यस्मिन् कुसुमस्मितैः फलोरोजैः।
पल्लवकुलाधरैरपि सुखयति कृष्णं लतापालिः॥

अत्र बनवर्णने भावस्यङ्गं लतानां भावः॥ प्रेयः ॥७१॥



'ऊर्जो बलमनौचित्यप्रवृत्तौ तदत्रास्तीति ऊर्जस्वि।'

---

रमण कराते हैं। यहाँ सख्य रसका अङ्ग है शृङ्गार। यथा वा—वृन्दाबन ही धन्य है, जिसमें वर रमणीओं के साथ कृष्ण प्रतिकुञ्ज, प्रतिपुलिन, प्रतिगिरिकन्दर में विलास करते हैं। यहाँ बन वर्णन भावका अङ्ग शृङ्गार है॥ रसवत् ॥७०॥

भाव अपरका अङ्ग होनेसे प्रेय होता है, उसकी व्युत्पत्ति कहते हैं।

प्रकृष्ट प्रियत्वात् प्रेयः। उदाहरण—

श्रीहरिके चरणों से प्राप्त विलेपन घासों में गिरा हुआ था, जो विलेपन कान्ताङ्ग सङ्गमविलग्न था, पुलिन्द्य रमणीगण जिसका विलेपन कर वेणुगीत मुखदर्शन कामजाधि को प्राप्त किये थे। यहाँ शृङ्गार रसका अङ्ग पुलिन्द रमणीओं का भाव है। यथा वा—वृन्दाबन, अति पवित्र है, जिसमें लता समूह कुसुमित-फल-उरोज-पल्लवकुलाधर के द्वारा कृष्ण को सुखी करतीं हैं। यहाँ बन वर्णनमें भाव का अङ्ग है, लताओं का भाव। प्रेयः ॥७१॥

अनौचित्य प्रवृत्तिमें ऊर्ज बलवत् होता है। यथा—गिरिकन्दरा

यथा—शुशुभु रचलदर्य्यो यासु लीनं रमण्यो
हरिहत-दनुजानां चण्डरण्डाः पुलिन्दैः ।
अशनसुरतसत्रैः पोषिता स्तोषिता स्तैः
सहकृतगुणगानैः श्रीहरिं ता स्तुवन्ति ॥

अत्र गिरि-वर्णनभावस्याङ्गं परस्त्रीरतिरूप-रसाभास स्तदङ्गं शत्रुकृत-शत्रुस्तुतिरूपभावाभासः ऊर्जस्वि ॥७२॥



## 'समाहितं परिहारो', यथा—

देवेन्द्रजित्सु पृथुकात् पृथुकोपमाङ्गी रस्मासु सत्सु न तवेति गिरा सुराणां ।
कंसस्य यो हृदि मदः स तु तेषु सर्व्वे-ष्वाप्तेषु तत्पृथुकतां क्व गतो न जाने ॥

अत्र वीररसे मदाख्यव्यभिचारि भावस्य प्रशमोऽङ्गं । समाहितं ॥७४॥



गुणीभूताश्चेत् तदा भावोदय-भावसन्धि-भावशबलत्व-नामानोऽलङ्काराः क्रमेण यथा—

---

हरिहत दनुजों की स्त्रीयों से पूर्ण है, पुलिन्दगण उन सबके साथ विहार करते हैं, एवं सह गान स्तुति के द्वारा श्रीहरि की स्तुति करते हैं, यहाँ गिरिवर्णन भाव का अङ्ग परस्त्रीरतिरूप रसाभास है, उसका अङ्ग शत्रुके द्वारा अनुष्ठित शत्रुस्तुतिरूप भावाभास है, ऊर्ज्जस्वि ॥७२॥

परिहार समाहित है— इन्द्रविजयी बालक से बालकोपमा दी जाती है, हम सब रहते ऐसी नहीं हो सकती है, यह कथन देवताओं की वाणी से जानना होगा । कंस के हृदय में जो मद था वह कहाँ गया नहीं जानता हूँ । उसके आप्तवर्गको अनुभव हुआ होगा । यहाँ वीररस में मदाख्य व्यभिचारि भावका प्रशम अङ्ग है ।
समाहितम् ॥७४॥

गुणीभूत होनेसे भावोदय, भावसन्धि, भावशबलत्व नामक अलङ्कार होता है,क्रमेण उदाहरण—हे धर्मराज ! आपका भाई भीम,

धर्मराज तव भ्रातुर्गान्धारीतनया शतं ।
भीमेति नाम श्रवणाल्लेभिरे विषमां दशां ।।

अत्र त्रासोदयो राजविषयरति-भावस्यांगं ।। भावोदयः ।।७५।।

जन्मान्तरीण-रमणस्याङ्ग-सङ्गसमुत्सुका: ।
सलज्जा चान्तिके सख्या: पातु नः पार्व्वती सदा ।।

अत्रौत्सुक्य-लज्जयोः सन्धिः देवताविषयरत्यङ्गं । भावसन्धिः ।।७६।।

पश्येत् क्वश्चिच्चल चपल रे का त्वराहं कुमारी
हस्तालम्बं वितर ह ह हा व्युत्क्रमः क्वासि यासि ।
इत्थं धर्मात्मज नृपभवद्विद्विषो वन्यवृत्तेः
कन्या कश्चित् फलकिशलयान्याददानाऽभिधत्ते ।।

अत्र शङ्कासूयाधृति-स्मृति-श्रम-दैन्य-विरोधौत्सुक्यानां शवलता राज-विषयरतिभावस्याङ्गं ।

इह केचिदाहुः—'वाच्यवाचकरूपालङ्करणमुखेन रसाद्युपकारका एवालङ्काराः। रसादयस्तु वाच्यवाचकाभ्यामुपकार्य्या एवेति न तेषामलङ्कारता भवितुं युक्तेति। अन्ये तु रसाद्युपकारत्वमात्रेणालङ्कार-व्यपदेशो भाक्त

---

यह नाम सुनकर ही गान्धारी के शतपुत्र विषम दशाको प्राप्त करते हैं। यहाँ त्रासादि राजविषय रति भावका अङ्ग है, भावोदयः ।७५।।

जन्मान्तरीण रमण का अङ्ग सङ्गके लिए समुत्सुका पार्वती सखीके समीप में सदा लज्जाशीला रहती है।

यहाँ औत्सुक्य लज्जा की सन्धि, देवता विषय रतिका अङ्ग है। भावसन्धिः ।।७६।।

हे नृप धर्मात्मज ! आपके शत्रुपक्ष आपके प्रभावसे वन्यवृत्ति को अवलम्बन करचुके हैं। शत्रुपक्ष की कन्या फल किशलय दल संग्रह परायणा होकर इस प्रकार कहरही थी। कोई देख लेगा, चपल जल्दी से क्या प्रयोजन है ? मैं तो कुमारी हूँ। हात पकड़ने दो, हा हा हा, व्युत्क्रम से कहाँ जारहे हो। तुम कहाँ हो। यहाँ शङ्का असूया, धृति, स्मृति, श्रम, दैन्य, विरोध, औत्सुक्य प्रभृतियों को

